से सत्य भाषण करने का माहात्म्य वर्णन किया है। व्यर्थ बोलना योग्य नहीं, सत्य, शुभ और हितकारक हि बोलना चाहिए। एक गर्भ में जो जीव होते हैं, वे बहिन अथवा भाई होते हैं, उस विषय में कुकल्पना करके उनकोहि 'परमेश्वरने पतिपत्नी बनाया' करके कहना अयोग्य है। यह वाणी का दुरुपयोग है। ऐसा कहकर यम यमी के भाषण का निषेध करता है।

आगे '**को अस्य वेद०**' इत्यादि ऋग्वेद का ६ ठाँ मंत्र अथर्ववेद में ७वाँ होता है। वह भी यम का ही भाषण है। यम पूछता है कि 'यह गर्भ की बातें किसने देखी और किसने कही' इ०।

अथर्ववेद का '**को अद्य युंक्ते०**' (अ० १८।१।६) यह मंत्र ऋग्वेद १।८४।१६, सामवेद ३४१, तै०सं० ४।२।११, मै० सं० ३।१६।४ इतने स्थानों में आता है। सामवेद में इसका पाठभेद—

'**आसन्नेषामप्सुवाहो मयोभून्**' ऐसा है।

अथर्ववेद के १३ और १४ वें मंत्रों में दो आधे मंत्र अधिक हैं—

**न ते नाथं यम्यत्राहमस्मि न ते तनूं तन्वा संपपृच्याम्।**

"(ते नाथं) तेरा नाथ (अत्र) यहां, हे यमी! (अहं न अस्मि) मैं नहीं हूं। अतः (ते तनूं तन्वा न सं पपृच्यां) तेरे शरीरको अपने शरीर से मैं स्पर्श कदापि नहीं करूंगा।" ऐसा यम कहता है, वह योग्य है, तथा और—

**असंयदेतन्मनसो हृदो मे भ्राता स्वसुः शयने यच्छयीय।**

"(यत् भ्राता) जो भाई अपनी (स्वसुः शयने शयीय) बहिन के शयन में सो जाय, यह (मे मनसः हृदः च) मेरे मन और हृदय के (असंयत्) बिलकुल विरुद्ध है।" इस में भी यम के मनोभाव अच्छे व्यक्त हुए हैं।

अथर्ववेद में जो भी मन्त्र अधिक हैं, वे यम के मनोगत अधिक स्पष्टतासे व्यक्त करने के लिये आये हैं। अस्तु। यह सूक्त भाईबहिनके विवाह का

निषेध करने के लिये है । इस सूक्त में ही ये यम और यमी एक गर्भ में जन्मे सहोदर भाई होने की बात स्पष्ट कही है ।

१ देवः नौ गर्भे दंपती कः = (ईश्वरने हम दोनों को गर्भमेंहि पतिपत्नी बनाया है । मं० ५)

२ दिवा पृथिव्या मिथुना सबंधू = (द्युलोक और पृथ्वी ये पति-पत्नी होते हुए भाईबहिन हैं । मं० ९) इस मन्त्रका ध्वनि यमयमी ये भाईबहन होते हुए भी पतिपत्नी हों ऐसाही है । यह यमीका कहना है। परन्तु इसमें (यमी यमस्य अजामि बिभृयात्) = यमी के साथ बन्धुत्वहीन सम्बन्ध करे। ऐसा कहकर वे भाईबहन होने की बात सूचित की है ।

३ दसवें मन्त्रमें भविष्यकालमें ऐसे अधोगति का समय आवेगा, जहां भाईबहिन भी (जामयः अजामि कृण्वन्) पतिपत्नी के नाते से व्यवहार करेंगे, ऐसा कहकर भाईबहिन के विवाह का निषेध किया है ।

४ ग्यारहवें मन्त्र में (भ्राता, स्वसा) भाईबहिन का स्पष्ट उल्लेख है ।

५ बारहवें मन्त्रमें (पापं आहुः यः स्वसारं निगच्छात्) बहिन के पास जाना पाप है, ऐसा कहकर यमी यम की बहिन होती है, ऐसा स्पष्ट कहा है। तथा इसी मंत्रमें ( ते भ्राता न एतत् वष्टि ) तेरा भाई यह नहीं चाहता, ऐसा कहकर भाई का नाता स्पष्ट कह दिया है।

६ अथर्ववेद के मंत्र में (भ्राता स्वसुः शयने शयीय, मे मनसः असंयत्) = भाई बहिन के शयन में सोवे, यह मेरे मन के विरुद्ध है, ऐसा कहकर यम और यमी भाईबहिन हैं, यह स्पष्ट दर्शाया है ।

इससे यमी की इच्छा यम के साथ विवाह करने की थी और यम ज्ञानी होनेके कारण अपनी बहिन के मनोगत का निषेध करता है और अन्तमें दोनों का समझौता होकर यम दूसरी स्त्रीसे और यमी दूसरे पुरुष से विवाह करे, ऐसा निर्णय भी हुआ है। अर्थात् इस सूक्तने भाईबहिन के विवाह का पूर्ण रूपसे निषेध किया है। इससे सगोत्र विवाह का भी निषेध समझा जा सकता है।

## मन्त्रस्थ पदोंका अर्थ।

१ **गाः**- गौ, वाणी, शब्द। २ **शिमीवान्**- कर्मयुक्त, सत्कर्म की प्रेरणा करनेवाले। ३ **भामिन्**- प्रकाशमय, तेजस्वी। ४ **दुःह्वणायुः**- क्रोधादि विकाररहित, जिसमें दुष्ट विकार नहीं होते। ५ **आसन्निषुः** = (आसन्-इषुः)- मुख के बाण, शब्द अथवा वाणी यह मुखरूपी धनुष्य से चलनेवाले बाणों के समान हैं। बाण जैसा ठीक निशानेपर लक्ष्यवेध करके छोडना चाहिये, उसी तरह शब्द भी ठीक उद्देश्य से ही बोलने चाहिये। ६ **हृत्स्वसः** (हृत्सु-असः)- हृदय से फेंके हुए, हृदयके बलके साथ बोले हुए शब्द। ७ **मयोभू**- सुख की उत्पत्ति करनेवाले शब्द हो। ८ **भृत्या**- भरण, पोषण, संवर्धन। ९ **ऋणधात्**- (ऋण्) बढाना, संवर्धन करना।



# वेदके विषयमें
# ध्यानमें रखने योग्य ज्ञान।

## वेद।

वेद के विषय में कुछ सत्य ज्ञान प्राप्त करने के समय सबसे प्रथम 'वेद एक है' अथवा 'वेद चार हैं,' किंवा 'वेद अनंत हैं' इस विषय का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करना अत्यंत आवश्यक है। इस समय सर्वसाधारण जनता में वेदके विषयमें बडा ही अज्ञान फैला है, इतना ही नहीं, प्रत्युत जो लोग सनातन वैदिक धर्म के पूर्ण अभिमानी समझे जाते हैं, उनमें भी वेद के विषय में अशुद्ध विचार सुदृढ हुए हैं। कई मानते हैं कि, 'वेद चार हैं' और वे परस्परविभिन्न हैं, उनका कोई परस्परसंबंध नहीं है, जिस वेद का जो अनुयायी होगा, वह उसका अध्ययन करे, उसको दूसरे वेद का दर्शन करने की भी आवश्यकता नहीं है। कई धार्मिक लोगोंका ऐसा ख्याल है।

कई दूसरे लोग मानते हैं, कि चार वेद तो मुख्य हैं, पर उनकी शाखाएँ परस्परविभिन्न हैं। शाखासंहिताओं का अध्ययन करने की कोई आवश्यकता नहीं है। इस तरह विलक्षण मत प्रचलित हुए हैं। इस कारण अखिल वेदका अध्ययन करनेकी परिपाठी टूट गयी, इससे वैदिक धर्म की बडी भारी हानि हुई है। ऋग्वेदका अध्ययन महाराष्ट्र में इस समय में है, परन्तु पचास वर्ष पूर्व जितना था, उसका सौवां भाग भी इस समय नहीं है। अथर्ववेद का अध्ययन तो प्राय: लुप्त ही हो गया है। कुछ दोचार पंडित काशी में तथा अयोध्या में हैं। सामवेद का अध्ययन भी प्रायः

लुप्त ही हुआ है, गुजरात, मैसूर तथा उनके आसपास के प्रदेश में, तथा काशी में थोडासा अध्ययन है। शाखासंहिताओं में से दक्षिण देशमें केवल तैत्तिरीय संहिताका अध्ययन है, माध्यंदिन, काण्व आदि शाखाओंके विद्वान् क्वचित् नासिकके पास हैं। शेष शाखाओंका अध्ययन प्रायः लुप्त ही हुआ है।

इतना अध्ययनलोप हुआ है, तो भी वेदधर्मियों को इस विषयमें कोई खेद नहीं होता है और इसके अध्ययन के लिये कोई किसी जगह प्रयत्न भी नहीं हो रहा है। इतना ही नहीं, परन्तु इन उपलब्ध शाखाओं के ग्रन्थ शुद्ध मुद्रित अवस्थामें मिलने चाहियें, इतनी भी इच्छा किसी जगह नहीं दीखती है!! किसी भी अन्यधर्मके धर्मग्रन्थके विषयमें इतनी उदासीनता नहीं है, जितनी वेदधर्म के ग्रन्थोंके विषयमें इस समय दीख रही है।

वस्तुतः देखा जाय, तो इस समय वेदधर्म के यशके लिये कट मरनेके लिये लाखों लोग तैयार होंगे, वेदको बुरा शब्द कहा जाय, तो सहन करनेके लिये कोई तैयार नहीं होगा, वेदके यश की रक्षा करनेके लियें लाखों रु० का व्यय करनेके लिये लोग तत्पर रहेंगे, परन्तु वेदोंको परिशुद्ध अवस्थामें मुद्रित करनेके लिये, उसके सत्य अर्थ की खोज करने के लिये, उस कार्य के लिये अत्यंत आवश्यक साधन निर्माण करनेके लिये किसी प्रकार कोई व्यय नहीं करेंगे!! और न कोई इसका प्रयत्न करेंगे! ऐसी विचित्र अवस्था इस समय हुई है।

प्राचीन परिपाठी के अनुसार देखा जाय, तो यह कार्य घरानोंके सुपुर्द किया गया था, ऐसा प्रतीत होता है। 'वेदी' इस नामके कई ब्राह्मणों के घराने हैं। ये घराने अति प्राचीन होंगे, इसमें संदेह नहीं है। जिस समय एकही 'वेद' था, एक वेदके चार वेद बने नहीं थे, उस समय उस एक वेदका आमूलाग्र अध्ययन करने का भार अपने सिर पर लेनेवाले ये 'वेदी' घरानेके लोग हैं। 'वेदी' का अर्थ 'वेद जिनके पास है, वेदका अध्ययन जो करते हैं।'

वेदके धर्म के लिये कितना घोर, भयानक समय आ गया है देखिये। जैन, बौद्ध, खिस्ती और मुसलमानी इन धर्मों की ओर आप देखेंगे, तो उनमें समग्र मूल धर्मग्रन्थका अध्ययन किये विद्वान् आपको कई मिलेंगे। केवल 'वेद' का ही एक ऐसा धर्म इस समय इस भूमण्डलपर है कि, जिसके मूल धर्मग्रन्थ 'पवित्र वेद' का आमूलाग्र अध्ययन किया हुआ विद्वान् एक भी नहीं है ! और आमूलाग्र अध्ययन करने की इच्छा भी नहीं है ! अन्य धर्मके मूल ग्रन्थके अनुवाद–प्रामाणिक अनुवाद–अनेक हो चुके हैं, पर वेदका प्रामाणिक अनुवाद अब तक नहीं हुआ, इतनाही नहीं, प्रस्तुत चारों वेद अतिशुद्ध छापे भी कहीं नहीं हैं !! और यदि इस विषय में किसीने यत्न किया, तो वही बुरा समझा जाता है ! कई सनातन धर्म के वैदिक तो वेदका मुद्रण करना भी पाप समझते हैं, यहां तक अज्ञान फैला हुआ है ! ये लोक वेदका कण्ठ करनाही पुण्यकारक मानते हैं, मुद्रण करना और अनुवाद करके प्रकाशित करना अनवश्यक मानते हैं। इतनी अपने पूज्य धर्मग्रन्थ के विषय में किसी दूसरे लोगोंकी उदासीनता नहीं है।

## वेदका अर्थज्ञान।

वेदका अर्थज्ञान प्राप्त करना चाहिये, यह अतिप्राचीन कालसे विद्वान् लोग मानते आये हैं। स्वयं निरुक्तकारने ही कहा है कि—

योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते । नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा ॥

(निरुक्त० १।१७)

"जो वेदका अर्थ जानता है, उसे सकल कल्याण प्राप्त होता है, वह ज्ञानसे पवित्र होता हुआ, स्वर्गधाम को प्राप्त करता है।" निरुक्तकार यास्काचार्य के पूर्व भी शाकपूणी, गर्ग, और्णनाभ आदि कई निरुक्तकार वेद का अर्थ करने का कार्य करते रहे। श्री सायणाचार्य के पूर्व भी कई भाष्यकार हुए थे। संवत् की १४ वी शताब्दिमें सायणाचार्य हुए, उवटा-

चार्य का समय ११ वी शताब्दि माना जाता है, महीधराचार्य का समय सायणमाधव के पश्चात् का है। ये प्राचीन लोग वेद का अर्थ करना आवश्यक मानते थे।

प्रजापति कश्यपने सर्वप्रथम वेदका अर्थ जाननेके लिये शब्दकोश निर्माण किया, जिसका नाम 'निघण्टु' है। इसीपर श्रीयास्काचार्यने जो भाष्य किया, वही निरुक्त है, जो आजकल मिलता है, अन्य निरुक्त प्रायः लुप्त हो चुके हैं। प्रजापति--कश्यपका काल बहुत ही प्राचीन माना जाता है। कश्यपका आश्रम भारतवर्ष के बाहर था। कई मानते हैं कि जिस कश्यप ऋषिके नामसे पृथ्वीका बोध होता है और 'काश्यपी पृथ्वी' कहा जाता है, वह ऋषि कास्पीयन समुद्र के पास रहता था। क्योंकि उनसे सम्बन्ध रखनेवाले दानव आदि देश वहीं हैं। प्रथम निरुक्तकार कश्यप यही था, यह हमारा आग्रह नहीं है। परन्तु वह बडा प्राचीन है, इसमें सन्देह नहीं है।

इस कश्यप ऋषिसे सायण--महीधर--उवट आदि आचार्य तक जो विद्वान् हुए, वे वेदका अर्थ बतलाने का यत्न करते आये हैं, फिर पचास वर्ष पूर्व हुए श्री स्वा० दयानन्द सरस्वतीजीने वेद का ज्ञान फैलाने के लिये जो प्रयत्न किया, वह निःसन्देह माननीय है, परन्तु वह आधुनिक है। इनके सिवाय इस समय श्री बाबु अरविंद घोष राजयोगीजीने अंग्रेजी में विशेष रहस्योद्घाटन करने का बडा प्रशंसनीय कार्य किया है। आजकल भी इनके अतिरिक्त अनेक अनुवाद अनेक भाषाओंमें वेदपर हुए हैं। अर्थात् वेदका अर्थ जनता तक पहुंचानेके लिये हर समय प्रयत्न होता आया है।

श्रीमद्वेदव्यासजीने जो महाभारत की रचना की, वह भी वेदका अर्थ कथा के रूपसे दर्शाने के लिये की थी, इस विषयमें श्रीमद्भागवतमें निम्न लिखित प्रमाण मिलता है—

स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा ।
कर्मश्रेयसि मूढानां श्रेय एवं भवेदिह ॥
इति भारतमाख्यानं कृपया मुनिना कृतम् ॥२५॥
भारतव्यपदेशेन ह्याम्नायार्थश्च दर्शितः ॥(श्रीभागवत १-४)

कहा जाता है कि, श्रीमद्व्यासदेवजीने पुराण और उपपुराण रचे और वेदका तात्पर्य दर्शानेके मुख्य उद्देशसे महाभारत की रचना उन्होंने की। महाभारत पढकर समझ लिया, तो पाठकों को वेद का तात्पर्य ठीक प्रकार समझ में आ सकता है, ऐसी व्यवस्था महाभारतमें है ।

अस्तु । यह कहांतक सत्य है, यह एक खोज करनेकी बात है। परन्तु इससे निःसन्देह यह कहा जा सकता है, कि गत पांच सहस्र वर्षोंसे अनेक विद्वान् वेदका अर्थ करते और दर्शाते आये हैं। इस समयमें भी यहां के आर्यावर्त के लोग ही नहीं, प्रत्युत यूरोप, अमेरिका के विद्वान् वेदों का अर्थ करने के यत्न में हैं और जितना परिश्रम इन यूरोपीय विद्वानोंने किया है, उससे सौवा भाग भी भारतीय विद्वान् अबतक कर नहीं सके हैं। सचमुच भारतीय विद्वानों के लिये यह लज्जा का विषय है, परन्तु इस समय कई संस्थाएं वेद की खोज करने के लिये भारतवर्षमें स्थापित की गई हैं और वहां स्थायी रूपसे वेद की खोज का कार्य चल रहा है, यह एक आनन्द की बात है ।

## मन्त्रशक्ति ।

वेद के मंत्रों में मंत्रशक्ति है, ऐसा कई लोग कहते हैं। अर्थात् मंत्र का जाप विशिष्ट संख्यामें होनेसे जपकर्ता को वह शक्ति प्राप्त होती है, ऐसा इन लोगों का ख्याल है। इसी आशय को लेकर वेदानुयायी ग्रंथों में कई मन्त्रों का जाप करने की बडी लम्बीचौडी विधि भी लिखी है । तथा वेद के छन्दऋषिदेवता लिखनेवालों ने कई स्थानपर यह सूक्त या मंत्र

सर्पविष दूर करनेवाला है, यह वृश्चिक-विषका शमन करता है, यह कामिला रोग को दूर करता है, यह ज्वरघ्न है, यह वातरोग का नाशक है, ऐसा अनेकों सूक्तोंपर लिखा है। आजकल के कई लोंग इस कों एकदम असत्य कहते हैं। प्राचीन धर्माभिमानी लोग कहते हैं कि, मंत्र में शक्ति है, परन्तु हमें वह प्राप्त नहीं होती, क्योंकि हम कमजोर हैं।

ये दोनों मत अविचार की बुनियाद पर आरूढ हुए हैं। वस्तुतः इस विषय का अनुष्ठानपूर्वक अनुभव लेना चाहिए और जो बात अनुभवसें आ जायगी, उतनीहि बोलनी चाहिये। इस विषय का अनुष्ठान करनेवाले लोग स्वाध्यायमण्डलके अन्दर हैं और इनके अनुभव को हम यथाशास्त्र लिखकर रखने का कार्य कर रहे हैं। इसका पर्याप्त अनुभव आनेतक हम इस विषय पर बहुत लिखना नहीं चाहते। परन्तु कई वर्षोंके कईयोंपर लिये अनुभव से हम इतना कह सकते हैं कि, मंत्रों में जपसे उत्पन्न होनेवाली कुछ शक्ति अवश्य है। हमारे पास इस समय इसका अनुभव लेनेवाले केवल ५-६ साधक हैं। यदि इसकी खोज करनेवाले अनुभव लेनेके इच्छुक और अधिक बाहर रहकर अनुष्ठान करनेवाले मिल जांयगे, तो बडा कार्य हों सकता है। यहां हम इतनाही इस समय कह सकते हैं कि, इस विषय की जो खोज यहां हम कर रहे हैं। जब कुछ विशेष अनुभव आ जायगा, तब हम अवश्य उसका प्रकाश कर देंगे।

तथापि हम जपसिद्धि के विषय में इस समय बहुत बल देना नहीं चाहते। यदि एक ही सिद्धि प्राप्त हुई, तो अन्य सिद्धियां भी प्राप्त हो सकतीं हैं। इस समय हम जो बल देना चाहते हैं, वह वेद के अर्थ-विषयक खोजपर है। यदि यह सहज होनेवाली बात भी हम सिद्ध कर सकेंगे, तब तो आगेके अन्य कार्य शनैः शनैः होते रहेंगे। वेदोंका सत्य अर्थ वेदान्तर्गत प्रमाणों से बतानेके साधनग्रन्थ निर्माण करना, यह सबसे



प्रथम करने का हमारा कार्य है। क्योंकि हमारे धर्म का मूल वेद है, अतः धर्म जानने के लिये वेदका अर्थ जानना अत्यंत हि आवश्यक है—

वेदोऽखिलो धर्ममूलम्। (मनु० २।६)

'अखिल वेद धर्म का मूल है।' अतः यह धर्मका मूल धार्मिकों को जानना अत्यंत आवश्यक है। इसके विना कार्य नहीं चल सकता। सत्य धर्म को जानने के लिये इसी कारण प्रयत्न होने चाहिये। आजकल तो नये ढंगसे वेदका अध्ययन नहीं हो रहा है और प्राचीन ढंग तो कई वर्ष पूर्वहि छूट गया है! इससे आजकल ऐसी अवस्था आ चुकी है, कि मूल वेदका ज्ञान किसी को नहीं है और वेदका स्मृतियों से कैसा संबंध है, इसका भी ज्ञान किसी को नहीं है। परन्तु न जानते हुए हर एक मनुष्य वेदके विषय में कुछ न कुछ बोलताही रहता है।

## वेद एक है, या चार?

इस समय विचारणीय प्रश्न यह है कि वेद एक है वा चार हैं? वेदत्रयी भी कहते हैं, तो क्या वेद तीनही हैं? ये प्रश्न यौंही टालनेवाले नहीं हैं। महाभारत में कहा है—

विव्यास वेदान् यस्मात् स तस्माद्व्यास इति स्मृतः॥

(महाभारत आ० ६४।१३०)

"जिस कारण एक वेद को व्यस्त किया, उस कारण कृष्णद्वैपायन को व्यास कहने लगे।" यहां व्यासने एक वेदको व्यस्त किया, यह बात मानी गई है। पहले वेद एक था, व्यस्त करने के पश्चात् वेद अनेक हुए, यह इस कथन का तात्पर्य है। श्रीमद्भागवतमें भी विशेष स्पष्टताके साथ यही बात कही है—

एक एव पुरा वेदः प्रणवः सर्ववाङ्मयः।
देवो नारायणो नान्यः एकोऽग्निर्वर्ण एव च॥ (श्रीभागवत ९।१५)

"प्राचीन समयमें वेद एकही था, देव भी एकही माना जाता था और अग्नि भी एक ही था, तथा वर्ण भी एकही था।" प्राचीन समय में वेद एक था, उसको कृष्णद्वैपायन व्यास ने व्यस्त किया, और एकके चार वेद बनाये। ऐसा करने का कारण भी लिखा है- पहिले मनुष्य बुद्धिमान् थे, बहुत ब्रह्मचर्य पालन करके विद्याभ्यास करते थे, इसलिये साग्र वेद का अध्ययन वे कर सकते थे। परन्तु कलियुग में लोगोंकी आयु, शक्ति, मेधा और बुद्धि घट गई, इसलिये अध्ययन साग्र होने की संभावना नहीं रही, इसलिये दयालु व्यासदेवने अध्ययन करने की सुगमता के लिये वेदों के विभाग किये।

यज्ञ में हौत्र, आध्वर्यव, औद्गात्र और ब्राह्म नामक चार कर्म होते थे और उन कर्मों में कुछ विशिष्ट मन्त्रों का प्रयोग किया जाता था। हौत्र के मन्त्र इकट्ठे किये, उनका नाम 'ऋग्वेद' रखा, आध्वर्यव के मंत्रों के संग्रह का नाम 'यजुर्वेद' हुआ, औद्गात्रके मन्त्रसंग्रह को 'सामवेद' कहने लगे और ब्राह्म मन्त्रसंग्रह 'अथर्ववेद' नामसे प्रसिद्ध हुआ।

आजकल इन संहिताओं में भी हम देखते हैं कि सामवेद मंत्र ७५ मंत्रों के सिवाय शेष सब मंत्र ऋग्वेदसे मिलते हैं। यजुर्वेदमें ८०० मंत्र ऋग्वेद के हैं और अथर्ववेद में २००० मंत्र ऋग्वेद के हैं। इससे भी पत्ता लगता है कि, मूल एक ही वेद होगा, जिससे चार वेद अध्ययन के सौकर्य के लिये किये गये होंगे। प्रारम्भ से ही चार वेद होते, तो इतने मंत्र पुनः पुनः आने की आवश्यकता न होती। आजकल की वेदमंत्रोंकी व्यवस्था यज्ञपद्धति के ही अनुसार की गयी है। परन्तु वेद का एकमात्र उद्देश्य यज्ञ ही है, यह मंत्र के अर्थसे सिद्ध नहीं हो सकता। इसीलिये हम कह सकते हैं कि, वेद तो विशेष ज्ञान देनेके लिये प्रवृत्त हुए थे। उन सबका एकदम अध्ययन होना, उन लोगों के लिए कठिन हुआ, इसलिये वेदव्यास के समय जिस यज्ञपद्धति के अनुसार वेद-पाठ होता था, उस

पद्धति के अनुसार वेदों के चार पुस्तक वेद-व्यासने संपादित किये। अर्थात् इस संग्रह पर याज्ञिक पद्धति की अधिक छाया है। इसलिए यह 'यज्ञपद्धति-मन्त्रसंग्रह' है, ऐसा हम कह सकते हैं।

आज यदि कोई वेद का अध्ययन निष्पक्ष होकर करने लगे, तो उसको उसी समय पता लगेगा कि, जिस यज्ञकर्म में इन मंत्रों का उपयोग होता है, उस यज्ञकर्म का मंत्रों के अर्थ के साथ कोई सम्बन्ध ही नहीं है। अर्थात् मंत्र यज्ञकर्म में अर्थ की अनुकूलता से नहीं लगाये गये, प्रत्युत उस समय की परिपाठी से लगाये गये हैं। इतना ही नहीं, प्रत्युत कई स्थानों में अर्थ का बिलकुल ध्यान न करते हुए ही यज्ञकर्म में मंत्रोंका प्रयोग हुआ है। इसलिए सबसे प्रथम बडी खोज करके अंतर्गत प्रमाणों से वेद का सरल अर्थ निश्चित करना चाहिये और याज्ञिक पद्धति का विचार करना हो, तो वेदमंत्रों को अलग रीतिसे पुनः संग्रहित करना चाहिये। अर्थात् जो यज्ञ वेदमंत्रों के अर्थ से सिद्ध होंगे, उतने यज्ञ तो मानने ही चाहिये, परंतु ज़ो वेदमंत्र अर्थ से यज्ञ का प्रतिपादन नहीं करते, उनका विचार अलग करना चाहिए।

आजकल जो मंत्रसंग्रह की व्यवस्था है, वह अर्थ की दृष्टि से नहीं है। अर्थात् सूक्तों का पूर्वापर संबंध कोई नहीं है। इसका उदाहरण देखिये—

## ऋग्वेद प्रथम मण्डल।

| सूक्त | ऋषि | देवता | मन्त्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| १ | मधुच्छन्दाः | अग्निः | ९ |
| २ | ” | वायुः | ३ |
| | | इंद्रवायू | ३ |
| | | मित्रावरुणौ | ३ |
| ३ | ” | अश्विनौ | ३ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| | | इन्द्रः | ३ |
| | | विश्वे देवाः | ३ |
| | | सरस्वती | ३ |
| ४ | मधुच्छन्दा | इंद्रः | १० |
| ५ | ,, | ,, | १० |
| ६ | ,, | ,, | |
| | | मरुतः | १० |
| ७ | ,, | इन्द्रः | १० |
| ८ | ,, | ,, | १० |
| ९ | ,, | ,, | १० |
| १० | ,, | ,, | १२ |
| ११ | ,, | ,, | ८ |
| १२ | मेधातिथिः | अग्निः | १२ |
| १३ | ,, | ,, | १२ |
| १४ | ,, | विश्वे देवाः | १२ |
| १५ | ,, | ऋतवः | १२ |
| १६ | ,, | इन्द्रः | ९ |
| १७ | ,, | मित्रावरुणौ | ९ |
| १८ | ,, | ब्रह्मणस्पत्यादयः | ९ |
| १९ | ,, | अग्नामरुतौ | ९ |
| २० | ,, | ऋभवः | ८ |
| २१ | ,, | इन्द्राग्नी | ६ |
| २२ | ,, | अश्विनौ आदयः | २१ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| २३ | मेधातिथिः | वायवादयः | २४ |
| २४ | शुनः शेपः | अग्न्यादयः | १५ |
| २५ | ,, | वरुणः | २१ |
| २६ | ,, | अग्निः | १० |
| २७ | ,, | ,, | १३ |
| २८ | ,, | इन्द्रादयः | ९ |
| २९ | ,, | इन्द्रः | ७ |
| ३० | ,, | इन्द्रादयः | २२ |
| ३१ | हिरण्यस्तूपः | अग्निः | १८ |
| ३२ | ,, | इन्द्रः | १५ |
| ३३ | ,, | ,, | १५ |
| ३४ | ,, | ,, | १२ |
| ३५ | ,, | अग्न्यादयः | ११ |
| ३६ | काण्वः | अग्निः | २० |
| ३७ | ,, | मरुतः | १५ |
| ३८ | ,, | ,, | १५ |
| ३९ | ,, | ,, | १० |
| ४० | ,, | ब्रह्मणस्पतिः | ८ |
| ४१ | ,, | वरुणादयः | ९ |
| ४२ | ,, | पूषा | १० |
| ४३ | ,, | रुद्रादयः | ९ |
| ४४ | प्रस्कण्वः | अग्निः | १४ |
| ४५ | ,, | ,, | १० |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| ४६ | प्रस्कण्व | अश्विनौ | १५ |
| ४७ | ,, | ,, | १० |
| ४८ | ,, | उषा | १६ |
| ४९ | ,, | ,, | ४ |
| ५० | ,, | सूर्यः | १३ |
| ५१ | सव्यः | इन्द्रः | १५ |
| ५२ | ,, | ,, | १५ |
| ५३ | ,, | ,, | ११ |
| ५४ | ,, | ,, | ११ |
| ५५ | ,, | ,, | ८ |
| ५६ | ,, | ,, | ६ |
| ५७ | ,, | ,, | ६ |
| ५८ | नोधा | अग्निः | ९ |
| ५९ | ,, | ,, | ७ |
| ६० | ,, | ,, | ५ |
| ६१ | ,, | इन्द्रः | १६ |
| ६२ | ,, | ,, | १३ |
| ६३ | ,, | ,, | ९ |
| ६४ | ,, | मरुतः | १५ |
| ६५–७३ | पराशरः | अग्निः (प्रत्येक सूक्त) | १० |
| ७४ | गोतमः | ,, | ९ |
| ७५–७८ | ,, | ,, (प्रत्येक सूक्त) | ५ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
| --- | --- | --- | --- |
| ७९ | गोतमः | अग्निः | १२ |
| ८० | ,, | इन्द्रः | १६ |
| ८१ | ,, | ,, | ९ |
| ८२ | ,, | ,, | ६ |
| ८३ | ,, | ,, | ६ |
| ८४ | ,, | ,, | २० |
| ८५ | ,, | मरुतः | १२ |
| ८६ | ,, | ,, | १० |
| ८७ | ,, | ,, | ६ |
| ८८ | ,, | ,, | ६ |
| ८९ | ,, | विश्वे देवाः | १० |
| ९० | ,, | ,, | ९ |
| ९१ | ,, | सोमः | २३ |
| ९२ | ,, | उषादयः | १८ |
| ९३ | ,, | अग्नीषोमो | १२ |
| ९४ | कुत्सः | अग्निः | १६ |
| ९५ | ,, | ,, | ११ |
| ९६ | ,, | ,, | ९ |
| ९७ | ,, | ,, | ८ |
| ९८ | ,, | ,, | ३ |
| ९९ | कश्यपः | ,, | १ |
| १०० | ऋज्राश्वादयः | इन्द्रः | १९ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| १०१ | कुत्सः | इंद्रः | ११ |
| १०२ | ,, | ,, | ११ |
| १०३ | ,, | ,, | ८ |
| १०४ | ,, | ,, | ९ |
| १०५ | त्रितः | विश्वे देवाः | १९ |
| १०६ | कुत्सः | ,, | ७ |
| १०७ | ,, | ,, | ३ |
| १०८ | ,, | इन्द्राग्नी | १३ |
| १०९ | ,, | ,, | ८ |
| ११० | ,, | ऋभवः | ९ |
| १११ | ,, | ,, | ५ |
| ११२ | ,, | अग्न्यादयः | २५ |
| ११३ | ,, | उषादयः | २० |
| ११४ | ,, | रुद्रः | ११ |
| ११५ | ,, | सूर्यः | ६ |
| ११६ | कक्षीवान् | अश्विनौ | २५ |
| ११७ | ,, | ,, | २५ |
| ११८ | ,, | ,, | ११ |
| ११९ | ,, | ,, | १० |
| १२० | ,, | ,, | १२ |
| १२१ | ,, | विश्वे देवाः | १५ |
| १२२ | ,, | ,, | १५ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| १२३ | कक्षीवान् | उषा | १३ |
| १२४ | ;; | ;; | १३ |
| १२५ | ;; | दानं | ७ |
| १२६ | ;; | ;; | ७ |
| १२७ | परुच्छेपः | अग्निः | ११ |
| १२८ | ;; | ;; | ८ |
| १२९ | ;; | इन्द्रः | ११ |
| १३० | ;; | ;; | १० |
| १३१ | ;; | ;; | ७ |
| १३२ | ;; | ;; | ६ |
| १३३ | ;; | ;; | ७ |
| १३४ | ;; | वायुः | ६ |
| १३५ | ;; | ;; आदयः | ९ |
| १३६ | ;; | मित्रावरुणादयः | ७ |
| १३७ | ;; | ;; | ३ |
| १३८ | ;; | पूषाः | ४ |
| १३९ | ;; | देवाः | ११ |
| १४० | दीर्घतमाः | अग्निः | १३ |
| १४१ | ;; | ;; | १३ |
| १४२ | ;; | ;; | १३ |
| १४३ | ;; | ;; | ८ |
| १४४ | ;; | ;; | ७ |
| १४५ | ;; | ;; | ५ |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|
| १४६ | दीर्घतमाः | अग्निः | ५ |
| १४७ | ;; | ;; | ५ |
| १४८ | ;; | ;; | ५ |
| १४९ | ;; | ;; | ५ |
| १५० | ;; | ;; | ३ |
| १५१ | ;; | मित्रादयः | ९ |
| १५२ | ;; | ;; | ७ |
| १५३ | ;; | ;; | ४ |
| १५४ | ;; | विष्णुः | ६ |
| १५५ | ;; | ;; | ६ |
| १५६ | ;; | ;; | ५ |
| १५७ | ;; | अश्विनौ | ६ |
| १५८ | ;; | ;; | ६ |
| १५९ | ;; | द्यावापृथिवी | ५ |
| १६० | ;; | ;; | ५ |
| १६१ | ;; | ऋभवः | १४ |
| १६२ | ;; | अश्वः | २२ |
| १६३ | ;; | ;; | १३ |
| १६४ | ;; | देवाः | ५२ |
| १६५ | इन्द्रादयः | मरुत्वानिन्द्रः | १५ |
| १६६ | अगस्त्यः | मरुतः | १५ |
| १६७ | ;; | ;; | ११ |
| १६८ | ;; | ;; | १० |

| सूक्त | ऋषि | देवता | मंत्रसंख्या |
| --- | --- | --- | --- |
| १६९ | अगस्त्यः | इन्द्रः | ८ |
| १७० | ;; | ;; | ५ |
| १७१ | ;; | मरुतः | ६ |
| १७२ | ;; | ;; | ३ |
| १७३ | ;; | इन्द्रः | १३ |
| १७४ | ;; | ;; | १० |
| १७५ | ;; | ;; | ६ |
| १७६ | ;; | ;; | ६ |
| १७७ | ;; | ;; | ५ |
| १७८ | ;; | ;; | ५ |
| १७९ | ;; | रतिः | ६ |
| १८० | ;; | अश्विनौ | १० |
| १८१ | ;; | ;; | ९ |
| १८२ | ;; | ;; | ८ |
| १८३ | ;; | ;; | ६ |
| १८४ | ;; | ;; | ६ |
| १८५ | ;; | द्यावापृथिवी | ११ |
| १८६ | ;; | विश्वेदेवाः | ११ |
| १८७ | ;; | ;; | ११ |
| १८८ | ;; | ( आप्री ) | ११ |
| १८९ | ;; | अग्निः | ८ |
| १९० | ;; | बृहस्पतिः | ८ |
| १९१ | ;; | अप्तृणसूर्यः | १३ |

ये ऋग्वेदके प्रथम मण्डलके सूक्त हैं। इनमें पाठक देखेंगे, तो उनको पता लग जायगा कि, किसी एक प्रकरणमें प्रथम बहुत मंत्रसंख्यावाले सूक्त रखे हैं और आगे क्रमशः कम मंत्रसंख्यावाले सूक्त रखे गये हैं। उदाहरण के लिये सूक्त १२ से २१; २४ से २९; ३१ से ३५; ५१ से ५७; ५८ से ६०; ६१ से ६३; ८० से ८३; ९४ से ९८; ११६ से ११९; १२९ से १३४; १४० से १५०; १७३ से १७८; १८० से १८४ ये सूक्त देखिये। इनमें क्रमशः मंत्रसंख्या कम हुई नजर आवेगी। एकही देवता में यह बात विशेष स्पष्ट होगी। एकही ऋषिके मन्त्रोंमें प्रथम अग्नि के मन्त्र रहते हैं, पश्चात् इन्द्र के तथा अन्यान्य देवताओं के रहते हैं। इनमें स्पष्टतया प्रथम बहु मन्त्रसंख्यावाले सूक्त आते हैं। पश्चात् अल्पसंख्या-वाले आते हैं। सर्वत्र ऋग्वेदमें यही मन्त्रसंख्यासे सूक्तक्रम रखा है। जहां इस क्रमके विरुद्ध कुछ सूक्त दिखाई देंगे, उन सूक्तोंमें अनेक देवता होंगे, विविध देवता होंगे, ऋषि बदले होंगे, या इसी प्रकार का कुछ अन्य कारण अवश्य होगा। इससे पता चलता है कि यह अर्थानुसंधान से सूक्त नहीं रखे हैं, परन्तु केवल मन्त्रसंख्या के अनुसंधान से ही रखे हैं।

अथर्ववेदमें भी पहिले सात काण्डोंमें इसी तरह सूक्तोंकी मन्त्रसंख्या से संग्रह किया गया है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| काण्ड | १ | ४ | मन्त्रवाले | अधिक | सूक्त हैं। |
| ,, | २ | ५ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ३ | ६ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ४ | ७ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ६ | ३ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ७ | १ या २ | मन्त्रवाले | अधिक | सूक्त हैं। |
| ,, | ८–९ | २० से अधिक | ,, | ,, | ,, |
| ,, | १० | ३० से ,, | ,, | ,, | ,, |

इस प्रकार काण्ड के काण्ड सूक्तमें मन्त्रसंख्या कितनी है, इस कारणसे हि इकट्ठे संग्रहित हुए हैं। इस कारण प्रत्येक काण्ड में औषधिसूक्त, जलसूक्त, अग्निसूक्त, चिकित्सासूक्त आदि इतस्ततः बिखरे दिखाई देते हैं।

ऋग्वेद के पहिले सात काण्ड ऋषिक्रमसे संग्रहित किये गये हैं—

| मंडल | | ऋषि | सूक्तसंख्या | मंत्रसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| द्वितीय | ,, | गृत्समद | ४३ | ४२९ |
| तृतीय | ,, | विश्वामित्र | ६२ | ६१७ |
| चतुर्थ | ,, | वामदेव | ५८ | ५८९ |
| पंचम | ,, | अत्रि | ८७ | ७२७ |
| षष्ठ | ,, | भरद्वाज | ७५ | ७६५ |
| सप्तम | ,, | वसिष्ठ | १०४ | ८४१ |

ये मण्डल प्रायः बढती सूक्त और मन्त्रसंख्या के दीखते हैं, एक स्थान-पर थोडासा व्युत्क्रम भी है।

प्रथम मण्डल की सूक्तसंख्या १९१ और मन्त्रसंख्या २००६ है।
दशम ,, ,, १९१ ,, ,, ,, १७५४ ,,

अष्टम मण्डल कण्व का दीखता है और प्रथम मंडल मधुच्छन्दा का है, तथापि इनमें अनेक अन्यान्य ऋषियों के देखे मन्त्र आये हैं। ये मन्त्र-संग्रह 'आर्षेय-संहिता' के दर्शक हैं। नवम मंडल सोमदेवता का है और इस को 'दैवत-संहिता' का सूचक मान सकते हैं।

इस तरह ऋग्वेदमें दोनों प्रकार के मन्त्रसंग्रह दीखते हैं, पहिले ७ मण्डल 'आर्षेय' हैं और नवम मण्डल 'दैवत' है। अर्थात् ऋग्वेद की यह व्यवस्था बतलाती है कि वेदमन्त्रों का अध्ययन 'आर्षेय-संग्रह' की दृष्टि से भी करना चाहिये और 'दैवत-संग्रह' की दृष्टि से भी करना चाहिये।

चारों वेदोंके संपूर्ण मन्त्रसंग्रह इन दो संग्रहों में बांटना चाहिये। अर्थात् एक ग्रंथ ऐसा बनाना चाहिये, कि जिस में ऋषियों के क्रमसे मन्त्रसंग्रह होवे और दूसरा ऐसा हो कि जिसमें दैवतक्रम से मंत्रसंग्रह हो। ऋग्वेद का इस समय का मन्त्रसंग्रह दोनों प्रकार के मंत्रसंग्रहों की सूचना पर्याप्त प्रबलता के साथ देता है।

स्वाध्यायमण्डलद्वारा इस समय **'दैवत-संहिता'** बनायी गयी है और उसका मुद्रण भी शुरू हो चुका है। इससे आगे एक दो मासोंमें हम अग्निदेवताके सब मंत्रोंके संग्रह का ग्रन्थ पाठकोंके सामने उपस्थित करेंगे। तत्पश्चात् इन्द्रदेवताके मंत्र छापे जांयगे। इस रीतिसे चारों वेदों की दैवत-संहिता हम सालभर के अन्दर ग्राहकों के पास पहुंचायेंगे।

दैवत-संहिता बनने के पश्चात् जो वेदाध्ययन का सौकर्य होगा और सहजही से वेदका तत्त्वज्ञान के साथ पाठकोंको परिचय हो जायगा, उसका वर्णन इस समय करना योग्य नहीं है। यह तो अग्निमन्त्रों का ग्रन्थ जब पाठकों के हाथमें पहुंचेगा, तब स्वयं प्रकट होनेवाली बात है।

जैसी **'दैवत-संहिता'** बननी चाहिये, इसी तरह चारों वेदों की मिलकर **'आर्षेय-संहिता'** भी बननी चाहिये। उससे भी एक प्रकार की अध्ययन की सुबोधता होनेवाली है। परन्तु इस विषय में हम दैवत-संहिताका मुद्रण संपूर्ण रीतिसे तैयार होनेपर लिखेंगे।

कई लोग **'दैवत-संहिता'** और **'आर्षेय-संहिता'** के बनाने की कल्पना से घबराते हैं। परन्तु ये दोनों मन्त्रसंग्रह वेदके अन्दर स्वयं वेदकर्ताने अंशतः बनाये ही हैं। जैसा कि नवम मण्डल केवल सोमदेवताके मन्त्रों के संग्रहसे बनाया है; यह सोमकी दैवत-संहिता ही है। जिस कारण वेदनेही सोमदेवता का संग्रह किया है, उसी मार्गसे चलते चलते हमने, अग्नि, इन्द्र आदि देवताओं के मन्त्रों का संग्रह किया, तो उसमें बिगडनेवाला क्या है ? सोमदेवता के मंत्र नवम मंडल में इकट्ठे मिलते

हैं । इस संग्रह से अध्ययन करनेवाले को सुविधा होती है या नहीं ? यदि इस वैदिक सोमसंग्रह से अध्ययन की सुविधा हुई है, तो अन्य देवताओंके संग्रह से किस तरह हानि होने की संभावना है ?

नवम मंडल के सोममंत्रसंग्रह के अध्ययन से जिस तरह सोमदेवता के स्वरूपज्ञान के लिये अध्ययन की सहायता होती है, इसी तरह अग्नि, इन्द्र आदि देवताओं के मंत्रसंग्रहों से देवताविज्ञान होनेमें निःसन्देह सहायता हो सकती है और किसी तरह हानि की कोई संभावना नहीं है ।

आर्षेय-संहिता तो वेदने प्रथमके सात आठ मंडलोंमें बनाकर बतायीहि है। वैसी किसीने चारों वेदों की आर्षेय-संहिता बनायी, तो कोई हानि नहीं होगी, परन्तु बडा लाभ होनेकी संभावना है ।

पाठक यह देखें कि ऋग्वेद में इन दोनों प्रकार की संहिताओं के बीज हैं, अर्थात् दैवत-संहिता भी नवम मंडलमें है और आर्षेय--संहिता भी प्रारम्भके ७-८ मण्डलों में है । दैवता--संहिता बनाने की कल्पना सबसे प्रथम इस नवम मण्डलके सोमदेवताके मंत्रसंग्रहको देखनेसेही सूझी । यह वेदमूलक होनेसे यह वैदिक पद्धतिही है और इसमें कोई दोष नहीं है ।

कई लोग इस बात से डरते हैं कि आगे यही संहिता प्रचलित होगी, क्योंकि इसमें सुविधा अधिक होगी । परन्तु हमारा ऐसा ख्याल नहीं होता है। जो प्राचीन आर्षपद्धति है, वही सदा के लिये रहेगी । हमने कितना भी यत्न किया, तो हमारी कृति ऋषियों की योग्यता को कभी नहीं पहुंच सकती ।

दूसरी बात यह है कि, हम जो कर रहे हैं, वह वेदके अध्ययन की सुविधा के लिये कर रहे हैं, वेदके बदले या वेदके स्थानमें इसका प्रचार हो इसलिये नहीं। इसलिये यहां केवल इस दैवत--संहिताका विचार इसी एकही दृष्टिसे करना चाहिये कि, यह दैवत--संहिता वेदाध्ययन में सुविधा कर सकती है या नहीं ? देवताओंके मंत्र इतस्ततः बिखरे रहनेसे

ठीक अध्ययन हो सकेगा, अथवा एक एक देवताके मन्त्र इकट्ठे रहनेसे अध्ययन करना सुगम हो जायगा? पाठक इस एकही दृष्टिसे इस दैवत-संहिताका विचार करें।

हमारा ख्याल यही है कि, दैवतसंहितासे ही वेदाध्ययन अधिक सुलभ हो जायगा। दस साल का कार्य ४ सालों में हो जायगा। आज जो वेदाध्ययन का डर लगता है और कुछ समझ में नहीं आता, वह डर हट जायगा, वह सब अडचण हल हो जायगी। यह हमने अग्नि और इंद्र के मंत्रसंग्रहों का अध्ययन करके देखा है और जिनको इस विषय में कुछ संदेह होगा, वे अभी प्रकाशित होनेवाले अग्नि आदि देवताओं के मंत्र-संग्रह देखें उस से सब सन्देहों की पूर्ण निवृत्ति हो जायगी। जो अपने आपको वैदिकधर्मी मानते हैं, उनका कर्तव्य है कि वे वेदाध्ययन की सुविधा करनेका यत्न करें, वही कार्य हम दैवतसंहिता के द्वारा कर रहे हैं।

जो लोग '**दैवत-संहिता**' की कल्पना से डरते हैं, उनको इस बात का विचार करना चाहिये कि अध्ययनकी सहायता के लिये केवल एकही दैवत-संहिता का बनाना पर्याप्त नहीं है, परंतु ऐसे अनेक ग्रंथ बनाने चाहिये। जो लोग एकही दैवत-संहिता से इतने डरते हैं, वे इन सब ग्रंथों की सूची देखने से कितने डरेंगे, यह समझ में नहीं आता।

क्या कभी वैदिक पदसूची, वैदिक शब्दकोश, वैदिक पदोंका निघण्टु ये ग्रंथ बनने से कुछ बिघड गया है? हमारे समझ में तो इनसे कुछ न कुछ वेदाध्ययन की सहायता ही हो गयी है। इसी तरह निम्नलिखित ग्रंथ बनने से और भी अधिक सहायता हो सकती है—

दैवत-संहिता, आर्षेय-संहिता, छांदससंहिता, श्रुतिमन्त्रसंग्रह, आगममंत्रसंग्रह।

*

## शाखा–भेद ।

वेदोंकी चारों संहिताओंके शाखाभेद बहुत हो गये हैं। ऋग्वेदकी ५ से २१ तक शाखाएं विभिन्न विद्वानों द्वारा बतायीं जाती हैं, शुक्ल यजुर्वेदकी १६ और कृष्ण यजुर्वेदकी ८५ शाखाएँ अर्थात् यजुर्वेदकी १०१ शाखाएं हैं, सामवेद की १००० शाखाएं हैं और अथर्ववेदकी ९ शाखाएं हैं ।

ये सब शाखा-ग्रंथ इस समय कहीं भी संपूर्णतया प्राप्त नहीं होते । इनमें कुछ शाखाएं उपलब्ध हैं । जितनी शाखाएं उपलब्ध हैं, उनसे अधिक और कुछ शाखाएँ भारतवर्ष में उपलब्ध होना संभव है । इस समय तक कपिष्ठल शाखा नहीं मिलती, ऐसा समझा जाता था । परंतु थोडे समय पूर्व लाहौरके खोज करने में प्रवीण पण्डित डॉ० रघुवीरजीने वह मुद्रित करके प्रकाशित की । इससे वह अनुमान और भी सुदृढ होता है कि शाखाग्रंथ और भी इस भारतवर्ष में मिलना संभव है । यद्यपि युरोपीय विद्वानों ने इन ग्रंथों के लिये पानी जैसा पैसा खर्च किया, तथापि भारतीय विद्वान् यदि प्रयत्न करेंगे, तो और भी ग्रंथ मिल सकते हैं ।

## यजुर्वेद वृक्ष ।

'यजुर्वेदवृक्ष' नासीक में मिला, जो वे० मू० यज्ञेश्वर दादाजी मैत्रायणीय, पंचवटी नाशीक के पास था । जो डॉ० रघुवीरजी द्वारा 'वैदिक स्टडीज्' नामक मासिक के १९३५ अप्रैल के अंक में प्रकाशित हुआ । जो उस मासिक का अवलोकन कर सकते हैं, वे उस समग्र लेखको वहीं अवश्य देखें । हम उक्त विद्वानों का हार्दिक धन्यवाद करते हुए उस यजुर्वेदवृक्ष का संक्षेप से यहां अनुवाद मूल सूत्रों के साथ देते हैं, इसके पठन से पता चलेगा कि यजुर्वेद की शाखाएं कहां कहां तक फैली थीं । देखिये यजुर्वेद वृक्ष कैसा है—

## शुक्ल यजुर्वेदकी शाखाएं।

### [१] काण्वों की १५ शाखाएँ।

१. काण्वाः कृष्णावेनाप्रदेशे– कृष्णानदी और वेणानदी के तटपर काण्व शाखा थी।

२. कठाः गोदादक्षिणे– गोदावरी नदीके दक्षिणभागमें कठशाखा थी।

३. पिञ्जुलकठाः, पिञ्जुलककठाः क्रौञ्चदेशे–क्रौंच पर्वत मानस-सरोवरके पास है। यह कैलासका एक भाग है और कुमायूँ प्रांत में है। सांप्रत में नितिपास (Niti Pass) करके जो प्रसिद्ध है, वहां यह पर्वत है, वहां इस शाखा के लोग रहते थे।

४. जृम्भककठाः श्वेतद्वीपे– तिब्बतकी पूर्व दिशामें श्वेतगिरी नामक पर्वत है, उसके पास यह शाखावाले रहते थे।

५. औदलकठाः शाकद्वीपे– मध्य आशिया खण्ड के तुर्कस्तान और तार्तार देशमें इस शाखावाले यजुर्वेदी रहते थे।

६. सपिच्छलकठाः शाकद्वीपे– ( ,, ,, )

७. मुद्गलकठाः काश्मीरदेशे–काश्मीरमें इस शाखाके विद्वान् रहते थे।

८. शृंगलकठाः सृजयदेशे– (इस देश का पता ठीक नहीं लगता, यह सृंजय है वा सृजय है, यहभी शंका है। इस नाम के लोग पांडवों के साथ लडते थे।)

९. सौभरकठाः सिंहलदेशे– सीलोन, लंकाद्वीपमें इस शाखाके लोग रहते थे।

१०. मौरसकठाः कुशद्वीपे– सांप्रतमें अवध प्रांतमें सुलतानपूर है, वही पूर्व समय का कुशपूर था। यही कुश राजा की राजधानी थी।

कुशस्थल, कनौज, कुशस्थली, कुशावती, द्वारका यह तो गुजरातकी ओर हैं। इन स्थानोंमें यह शाखा थी। महाराष्ट्रके सुप्रसिद्ध कोशकार विद्यानिधि सिद्धेश्वरशास्त्री चित्राव अपने प्राचीन चरित्रकोशमें पृ० ६६६ पर लिखते हैं कि यह कुशद्वीप सहारा की मरुभूमि, सौदान, गिनी, कामेरुन,कांगो स्टेटस्, पश्चिम और दक्षिण अफ्रीका हैं। स्व० इतिहासाचार्य विश्वनाथ काशिनाथ राजवाडेजी अपनी खोजपूर्ण लेखमें कहते हैं, हिंदुकूशके उत्तर की ओर कास्पियन समुद्र आरल पर्वतके मध्यका प्रदेश कुशद्वीप नामसे प्रसिद्ध था। तीसरे महाराष्ट्रीय संशोधक श्रीयुत वडेर कहते हैं कि, काकेशस पर्वत के आसपास का प्रदेश कुशद्वीप कहा जाता था। इन में या इन में से किसी एक देशमें इस शाखावाले यजुर्वेदीयोंका निवास था।

११ चंचुकठाः चंचुलकठाः यवनदेशे– यवनदेशमें यह शाखावाले रहते थे। वराहमिहिर अपनी बृहत्संहिता में (१४।१८ में) कंचुक कठोंका स्थान मध्य देश के नैऋत दिशा में था, ऐसा कहते हैं।

१२. योपकठाः यवनदेशे– ( ” ” )

१३. इष्टलकठाः (दापिष्ठलकठाः)यवनदेशे– ( ” ” )

१४. सैंगलकठाः (सिगलकठाः) सिंवलदेशे– सिंहलद्वीप सीलोन लंकाद्वीपमें।

१५. ओपकठाः क्रौंचद्वीपे– (ऊपर क्रौंचद्वीपपर की टिप्पणी सं० ३ में देखो, इसके अतिरिक्त) श्री० सिद्धेश्वर शास्त्री चित्राव अपने प्राचीन चरित्रकोश पृ० ६६६ पर लिखते हैं, कि यह क्रौंचद्वीप अल्जीरिया, मोरोक्को, बार्बरी, भूमध्यसमुद्र का पूर्वीय भाग, उत्तर

समुद्र, आयरिश समुद्र और रूस इन को छोडकर शेष युरोप क्रौंच-द्वीप है । स्व० वि० का० राजवाडेजी अपनी खोज में सिद्ध करते हैं कि समरकन्द बुखारा के आसपासका प्रदेश क्रौंचद्वीप है । इसका कारण इन्होंने यह दिया है कि यही बकपक्षियों-क्रौंच पक्षियों का मुख्य प्रदेश है । इसीलिये इस देश का नाम क्रौंचदेश है । श्री० वडेर महाशय कहते हैं कि पूर्व तुर्कस्तान और उससे सम्बन्धित चीन का कुछ भाग क्रौंच-द्वीप है । म० विल्फोर्ड के मत से स्कंडिनेविया ही क्रौंचद्वीप है । इन में से कोई एक देश क्रौंच-द्वीप होगा, जिसमें इस शाखाके लोग रहते होंगे (सं० ३ वाली टिप्पणी के साथ यह टिप्पणी देखी जावे)। इन काण्वशाखावाले १५ शाखाओं के स्थाननिर्देश इस वेदवृक्ष में कहे हैं ।

## [२] वाजसनेयी माध्यंदिनोंकी १७ शाखाएं ।

१६. जाबालाः, नार्मदाः नर्मदाविन्ध्ययोर्मध्यदेशे- नर्मदा नदी और विंध्यपर्वत के बीचके प्रदेश में जाबाल शाखावाले रहते थे ।

१७. बौधेयाः, रणवटनामकाः, गोदामूलप्रदेशे- गोदावरी नदीके उगमस्थान के प्रदेशमें बौधेय शाखावाले रहते थे।

१८. कण्वाः, कर्णवटा, गोमतीपश्चिमदेशे- कण्व, कर्णवट इस शाखाके अनुयायी गोमतीनदीके पश्चिम प्रदेशमें रहते थे । (गोमती नदी अवध, गोदावरी के उद्गमस्थान के समीप, गुजरातमें द्वारका के पास, मालवा में चम्बलके पास, कांग्रा जीलेमें तथा अफगाणि-स्तान में गोमल (Gomal) ऐसी बहुत स्थानोंमें है । इनमें से कौनसा स्थान यहां अपेक्षित है, इसका पता नहीं लगता । इस विषय की खोज होनी चाहिये। )

१९. माध्यंजनाः, शरयूतीरनिवासिनः– माध्यंजन शाखावाले शरयूतीरपर रहते हैं।

२०. शापीयाः (शावीयाः) नागरा अमरकंटकनर्मदा-मूल-वासिनः– गोंडवनमें नागपूर जिलेमें मेकलपर्वतके पास अमरकण्टक स्थान है। यहां इस शाखाके लोग रहते थे।

२१. स्थापायनीया नारदेवाः (नारमदेवाः) नर्मदोत्तरदेशे– नर्मदा नदी की उत्तर दिशामें इस शाखाके लोग रहते थे।

२२. कापारा भूगौडाः (गौडाः) मालवदेशे-- मालवा में रहनेवाली यह शाखा है।

२३. पौंड्रवत्साः त्रिवाडानामका मालवदेशे-- ( " )

२४. आवटिकाः श्रीमखा मालवदेशे– ( " )

२५. परमावटिका आद्यगौडाः गौडदेशे-- गौडदेशमें इस शाखावाले रहते थे।

२६. पाराशर्याः (पाराशराः) गौडगुर्जराः मरुदेशे-- मारवाडमें इस शाखा के अनुयायी रहते थे।

२७. वैधेयाः श्रीगौडाः गौडदेशे-- गौडदेशमें॰ " "

२८. वैनेयाः कंकराः बौध्यपर्वते-- इन्द्रप्रस्थ के समीप बोधप्रदेश है, वहां यह शाखा थी।

२९. गालवाः गालवी सौराष्ट्रे-- काठियावाडमें,

३०. औधेयाः औधेयाः गुरथी गुर्जरदेशे-- गुजरातमें,

३१. वैजवाः वैजवाडनारायसरोवरे-- कच्छके रणमें यह नारायण-सरोवर है, उस सरोवर के समीपके प्रदेशमें यह शाखा रहती थी।

३२. कात्यायनाः नर्मदासंगमदेशे--नर्मदा नदी के संगमप्रदेश में कात्यायन शाखावाले रहते थे ।

## [३] जाबाल शाखाके २६ भेद ।

३३. उत्कलाः उत्किलाः गौडदेशे,

३४. मैथिलाः विदेहदेशे-मैथिलमें,

३५. शवर्याः शर्वरीयाः मिश्रब्रह्मावर्तदेशे-- ब्रह्मावर्त के पास,

३६. कौशिकाः बाह्लीकदेशे-- रावी नदी पंजाबमें है, इस नदीकी पश्चिम दिशामें सतलज और बियास ये नदियां हैं । इनके बीचके प्रदेशमें (Balkh) बाल्हीक प्रदेश है, वहां यह शाखा थीं ।

३७. तन्तिलाः सौराष्ट्रदेशे-- यह शाखा काठियावाडमें थी ।

३८. वर्हिशीलाः बर्हिक-काश्मीर देशे-- काश्मीरमें,

३९. खेटकाः खैवट-द्वीपावासदेशे- (क्या यह खैबर है ?)

४०. औभिला हिमवद्दक्षिणदेशे-- हिमालय के दक्षिण भागमें यह शाखा रहती थी । (डान्तिलाः डोतील हिमालय दक्षिण देशे)

४१. गोभिलाः उभीलाः गण्डकीतीरदेशे-- गण्डकी नदीके तीर में इस शाखावाले रहते थे ।

४२. गौरवाः मद्रदेशे-- मद्रदेश रावी और चिनाव नदियोंके बीचमें है । (क्या मद्रास का कोई सम्बन्ध इससे हो सकता है ?)

४३. सौभीराः कौशिकदेशे-- गंगानदी को मिलनेवाली कुशी नदीके पास का यह देश है । इसमें इस शाखावाले रहते थे ।

४४. जृंभकाः आर्यावर्त-देशे-आर्यावर्तदेशमें,

४५. पौंड्रकाः मिश्रकवसल-देशे-- (खोज करनेयोग्य देश है)

४६. हरिताः सरस्वतीतीरगाः-- सरस्वती नदी गढवालमें अलकनन्दा नदीको मिलनेवाली नदी है। गुजरातमें रौनाक्षी नदी है और सिवालिक पर्वत के पास सिरमौर पहाडसे उगम होनेवाली नदी भी इसी नाम की है। इनमेंसे कौनसा स्थान इस शाखावालों का है, यह खोज करनेयोग्य विषय है।

४७. शौडकाः हिमवद्देशे-- हिमालयमें,
४८. रोहिणमिश्राः गुर्जरदेशे— गुजरातमें,
४९. मामराः काश्मीर-देशे— कश्मीरमें,
५०. लैगवाः कलिंग देशे— कलिंग देशमें,
५१. माण्डवाः गौडदेशे— गौडदेशमें,
५२. भारवाः मरुदेशे— मारवाडमें,
५३. चौभगाः मथुरा-देशे— मथुराके पास,
५४. टौनकाः नेपालदेशे— नेपालमें,
५५. हिरण्यशृंगाः मागधदेशे— मगधमें,
५६. कारुणिकाः मागधदेशे- "
५७. धूम्राक्षाः हिमवद्देशे- हिमालयमें,
५८. कापिलाः आर्यावर्तदेशे- आर्यावर्तमें ( विंध्य और हिमालयके बीचमें, )

इन शाखाओं के अनुयायी इन प्रदेशोंमें रहते थे।

## [४] गालव शाखाभेद २४ हैं।

५९. काणाः कनवजाः गौडदेशे— गौडोंके देशमें,
६०. कुब्जाः कुलकाः मागधदेशे- मगध देशमें,
६१. सारस्वताः सरस्वतीतीरे-- सरस्वती नदीतीरपर,

६२. अङ्गजाः अङ्गदेशे-- अंग देशमें,

६३. वङ्गजाः वङ्गदेशे-- बंगालमें,

६४. भृङ्गजाः भृङ्गाः भृङ्गदेशे--

६५. यावनाः योवनाः सङ्गरदेशे--

६६. शैवजाः मरुद्देशे-- मारवाडमें,

६७. पालीभद्राः पारीभद्राः सिंगलदेशे--

६८. नैवलाः कूर्मदेशे-- कुमायूँ करके जो प्रदेश इस समय है, वही कर्मवान्, या कूर्मांचल है। तथा जंगम जिलेमें चिकाकोलके पूर्वमें ८० मील दूरीपर कूर्मक्षेत्र है। संभवतः यह भी कूर्मदेश होगा। यह देश अन्वेष्टव्य है।

६९. वैतानलाः नेपालदेशे-- नेपालमें,

७०. जनिश्रवाः मत्स्यदेशे-- मत्स्यदेश जयपुर, अलवार और भरतपूर का प्रान्त है, वहां यह शाखा रहती थी।

७१. भद्रकाः बौध्यपर्वतदेशे--

७२. सौभराः ,, ,, —

७३. कथिश्रवाः कुथिवश्रवाः हिमवद्देशे— हिमालयपर,

७४. बौध्यकाः बौध्यपर्वते—

७५. पाञ्चलजाः पाञ्चालदेशे— पांचालमें,

७६. ऊर्ध्वांगजाः काश्मीरदेशे— कश्मीरमें,

७७. कुशेंद्रजवाः कूर्मदेशे— ( ६८ की टिप्पणी देखो )

७८. पुष्करणीयाः मारवाडदेशे— मारवाडमें,

७९. जयत्रवाराः मरुद्देशे—

८०. ऊर्ध्वरेतराः ,, —

८१. कथसाः काथसाः गोदादक्षिणभागे— गोदावरी नदी के दक्षिण भागमें,

८२. पालाशनीयाः— (पळशी) गोदाद्दक्षिणे देशे (")

सप्तषष्टि मांध्यन्दिन संहिताः (६७) याज्ञवल्कीयकाण्वादयः पञ्चादशसंहिताः (१५), = मिलित्वा द्व्यशीतिसंख्याकाः शुल्क-याजुषाः (८२)।

## [५] कृष्ण-यजुर्वेदः = तैत्तिरीया अष्ट भेदाः। (८)

१. तैत्तिरीया तिरंगुलगोदाद्दक्षिणदेशे— गोदावरी नदी के दक्षिण प्रदेशमें,
२. औख्याः आर्द्रजाः आन्ध्रदेशे— आन्ध्र प्रांतमें,
३. काण्डिकेयाः तिरगुलदक्षिण देशे— तिरगुलके दक्षिणदिशामें,
४. आपस्तंबीयाः आन्ध्रदेशे—
५. बौधायनीयाः शेषदेशे (दक्षिणदेशे)-- दक्खन में,
६. सत्याषाढीयाः देवरुखकृष्णातीरे--देवरुखमें, कृष्णानदीके तटपर,
७. हिरण्यकेशीयाः परशुरामक्षेत्रे (कोंकणे)--कोकणमें,
८. औधेयाः माल्यपर्वतदेशे-- आनागोंदी विजयानगर राज्य में तुंगभद्रानदी के तीरपर,

आन्ध्रादिदक्षिणाग्नेयी गोदासागरआवधि।
यजुर्वेदस्तु तैत्तिर्य आपस्तम्बी प्रतिष्ठिता॥
सह्यादिपर्वतारम्भात् दिशां नैऋत्यसागरात्।
हिरण्यकेशी शाखा च परशुराम-सन्निधौ॥

## [६] चरकाणां द्वादश भेदाः (१२)

१. चरकाः पश्चिमदेशे-- पश्चिमदेशमें,
२. आह्वरकाःनारायणसरोवरे-- (टिप्पणी ३१ देखो)
३. कठाः करध्र (कठ इति प्रसिद्धे) यवनदेशे-- यवनदेशमें,
४. प्राच्यकठाः प्राची-कठघ्न-यवनदेशे—

५. कपिञ्छ (कपिष्ठल) कठाः कपिञ्छलकठघ्न (कपिष्ठलकठ) यवनदेशे ·

६. चारायणीयाः-- यवनदेशे--

७. वार्तलवेयाः वार्तलवश्वेतद्वीपदेशे--

८. श्वेताः (श्वेतरी) श्वेतद्वीपे--

९. श्वेततराः श्वेततराणि श्वेतद्वीपे--

१०. औपमन्यवाः क्रौञ्चद्वीपे--

११. पाताण्डिनीयाः पाताण्डिन्यवीमरुतेक्ता इव पुराणदेशे-- काश्मीर की राजधानी पुराणाधिष्ठान--पुराण देश यही है।

१२. मैत्रायणीयाः गोदादक्षिणदेशे--

## [७] मैत्रायणीयाःभेदाः सप्त (७)

१. मानवाः सौराष्ट्रदेशे-- काठियावाड में,

२. दुन्दुभाः काश्मीरदेशे-- कश्मीर में,

३. ऐकेयाः सौराष्ट्रे-- काठियावाडमें,

४. वाराहाः मरुदेशे-- मरुप्रदेशमें,

५. हरिद्रवेवाः गुर्जरदेशे-- गुजरात में,

६. श्यामाः गौडदेशे--

७. श्यामायनीया गोदावरीतीरे-- गोदावरीके तीरपर,

मयूरपर्वताच्चैव यावद्गुर्जरदेशतः।
व्याप्ता वायव्यदेशस्तु मैत्रायणी प्रतिष्ठिता ॥ (महार्णव)

कृष्णयजुः

| | |
|---|---|
| तैत्तिरीयाः | ८ |
| चरकाः | १२ |
| मैत्रायणीयाः | ७ |
| | २७ |

शुक्लयजुः

| | |
|---|---|
| काण्वाः | १५ |
| वाजसनेय्याः | १७ |
| जाबालाः | २६ |
| गाल्वाः | २४ |
| | ८२ |

८२+२७=१०९ यजुर्वेद--शाखाः।

इस तरह यजुर्वेद की १०९ शाखाओं की नामावली इस यजुर्वेदवृक्ष से मिलती है। यह यजुर्वेद का वृक्ष है। इसी तरह ऋग्वेद, सामवेद और अथर्ववेद के वृक्ष होंगे। यद्यपि उनका अबतक किसी को पता नहीं लगा; तथापि वे अवश्य किसी स्थानपर होंगे, हमारे पास सामवेदके वृक्षका एक पृष्ठ वसई के किसी इसाई सज्जन से मिला था, परन्तु उस पुस्तक में ऊपर के पृष्ठपर हि वेदवृक्ष करके लिखा था और अन्दर कुछ अन्य पृष्ट मराठी ग्रंथ के थे। इस विषय में आगे खोज करने से पता लगा कि, इस मुंबई के पास वसई आदि स्थानों में हजारहां सामवेदी रहते थे। वे जबरदस्ती से ईसाई किये गये और उनके घर के सब वैदिक ग्रंथ जला दिये गये। पता नहीं, इस ईसाईयों की आसुरी लीला के भक्ष्य में कितने वैदिक ग्रंथ नष्ट हुए होंगे!!!

पाठकों को उचित है कि, वे इस तरहके वेदवृक्ष किसी स्थानपर मिले, तो उनको प्रकाशित करें।

इस से पूर्व कुशद्वीप और क्रौंचद्वीप के विषय में कुछ लिखा गया है। शाकद्वीप और श्वेतद्वीप के विषयमें महाराष्ट्रीय विद्वानोंकी खोज अब यहां लिखते हैं—

## शाकद्वीप।

श्री० विद्यानिधि सिद्धेश्वरशास्त्री चित्राव लिखते हैं कि शाकद्वीप वह है कि, जो अतलान्तिक महासागर में समुद्र के अन्दर चला गया था। स्व० राजवाडे व श्री० वडेरजी की खोज से यह सिद्ध हुआ है कि, आजकल जिसको सिथिया कहते हैं, वही शाकद्वीप था।

## श्वेतद्वीप।

आजकल का 'मादागास्कर' जो है, उसके पासका टापू श्वेतद्वीप है;- ऐसा श्री० चित्रावशास्त्रीजी अपने प्राचीन चरित्रकोश के पृ० ६६७ पर लिखते हैं।

उक्त खोज तीन बडे महाराष्ट्रीय विद्वानों की है। इस विषय में एकदम कुछ कहना कठीन है, परन्तु इतना तो निश्चित ही है कि यजुर्वेदियों का भूप्रदेश इस समय के अखिल भारतवर्ष से, इस समय के हिंदुस्थान से बहुत ही दूरतक बाहर था। उक्त द्वीपों की मर्यादायें तो युरोप, अमरिका, अफ्रीका तक पहुंचती हैं। यवनदेश भी भारतवर्ष से बाहर ही है। उक्त प्रदेश कास्पियन समुद्र, दक्षिण रूस, पश्चिम और चीनका तुर्कस्तान आदि सब भूभाग यजुर्वेदियोंने घेरा था, ऐसा इससे प्रतीत होता है। यदि अन्य वेदों के वृक्ष मिल जांयगे, तो इस अनुमान की पुष्टि हो सकती है।

भारतवर्षके चारों दिशाओं में करीब ५०० मीलतक यजुर्वेद की व्याप्ति हो चुकी थी और इस प्रदेश में यजुर्वेद के मंत्र गाये जाते थे और यजुर्वेदमन्त्रों के साथ होनेवाले हवनसे इन देशोंकी हवा सुगन्धित होती थी, यह बात इससे स्पष्ट हो गयी है। तथापि अधिक प्रमाणों की खोज करनी आवश्यक है।

यजुर्वेद की शाखाओं से पृथ्वीका भाग इस तरह व्याप्त था, ऐसा माननेपर शाखाग्रन्थोंमें परस्पर पाठभेद क्यों हुए हैं, इसका पता सहजही से लग सकता है।

गोदावरी तीरपर एक शाखा है, हिमालय के किसी शिखर पर दूसरी है, तुर्कस्थान में तीसरी है और कास्पियन समुद्र के पास चौथी है, यह ऐसे समयमें है, कि जिस समय दैनिक डाक पहुंचानेके साधन उपलब्ध नहीं थे, मुद्रणयन्त्र नहीं थे, मद्रास का वृत्त तुर्कस्थान में पहुंचने के लिये कितने वर्ष लगते होंगे, इसका निश्चित पता नहीं लगता। ऐसी अवस्था में विभिन्न शाखाओंमें अनेक पाठभेद उत्पन्न हुए, तो कोई आश्चर्य नहीं है। इतने देशदेशांतर में रहते हुए, इन विभिन्न शाखाओं की विभिन्न संहिताओंमें इतनी एकता रखी गयी है, यही बडे आश्चर्य की बात है।

मूल संस्कृत भाषा बिगडकरहि विभिन्न भाषाओं में कितने विभिन्न रूप बन गये हैं। ऐसी अवस्थामें वैदिक संहिता में इतनी एकता रही, यही आश्चर्य है। इसलिये हमें अब संहिताओं का एकीकरण कर के मन्त्रों की **'दैवत-संहिता'** और याजुष गद्यभाग की एक **'यज्ञ-संहिता'** बनानी चाहिये, और सब पाठभेद टिप्पणी में संग्रहित करने चाहियें। इस से वेदके अर्थ करने में बडी सुविधा होगी, और वैदिक धर्म का भी सत्य ज्ञान निश्चित रीतिसे हो सकेगा।

खोज करनेवालों को इस कार्य में लगने की प्रेरणा हो, ऐसी प्रभु से प्रार्थना करके यहीं विराम करते हैं।



# श्रीमद्भगवद्गीता ।

संपादक- पं० श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

इस 'पुरुषार्थबोधिनी' भाषाटीकामें यह बात दर्शायी गयी है कि वेद, उपनिषद् आदि प्राचीन ग्रंथोंके ही सिद्धान्त गीतामें नये ढंगसे किस प्रकार कहे हैं । अतः इस प्राचीन परंपराको बताना इस 'पुरुषार्थ-बोधिनी' टीका का मुख्य उद्देश्य है, अथवा यही इसकी विशेषता है ।

गीता-के १८ अध्याय ३ सजिल्द पुस्तकों में विभाजित किये हैं—

अ० १ से ५ मू० ३ ) डा० व्य० ॥= )
,, ६ ,, १० ,, ३ ) ,, ,, ॥= )
,, ११ ,, १८ ,, ३ ) ,, ,, ॥= )

डा० व्य० सहित मू० ९ ) रु० भेजिये ।

फुटकर प्रत्येक अध्यायका मू० ॥) और डा० व्यय =) है ।

## श्रीमद्भगवद्गीता-समन्वय ।

'वैदिक धर्म' के आकार के १३६ पृष्ठ, चिकना कागज, मू० १) सजिल्द का मू० १॥) रु०, डा० व्यय ।=) डा० व्यय सहित मूल्य भेज दीजिये । यह पुस्तक श्रीमद्भगवद्गीताका अध्ययन करनेवालोंके लिये अत्यंत आवश्यक है ।

## भगवद्गीता-श्लोकार्धसूची ।

इसमें श्रीगीताके श्लोकार्धोंकी अकारादिक्रमसे आद्याक्षरसूची है और उसी क्रमसे अन्त्याक्षरसूची भी है । मूल्य केवल ।=) डा० व्य० =) ।

मंत्री-स्वाध्याय-मण्डल, औंध ( जि० सातारा )